जानता है और पर पदार्थों को पर के रूप में अपने से भिन्न अर्थात् ज्ञेयरूप जानता है। भिन्न रूप जानने का नाम ही व्यवहार एवं अभिन्नरूप जानने का नाम ही निश्चय है। किन्तु जानना दोनों ही बातों में समान है, जो कि ज्ञान का धर्म है और वह सर्वज्ञ में पूर्णतया प्रस्फुट हो रहता है उसी की प्राप्ति के लिये यह सारा प्रयास है वह सर्वज्ञता वीतरागता से प्राप्त होती है वीतरागता काजनक सम्यक्त्व है, उसका विरोधी मिथ्यात्व अस्मदादि संसारी लोगों में विद्यमान है उसे दूर करके सम्यक्त्व प्राप्त करना चाहिये। इस प्रकार उपसंहार करते हुए अब ग्रन्थ समाप्त किया जाता है-

**आत्मीयं सुखमन्यजातमिति या वृत्तिः परत्रात्मन-,**
**स्तन्मिथ्यात्वमकप्रदं निगदितं मुन्चेददानीं जनः।**
**आत्मन्येव सुखं ममेत्यनुवदन्बाह्यान्निवृतौ यदा-,**
**त्मन्यात्मा विलगत्य हो विजयतां सम्यक्त्वमेतत्सदा ॥१०१॥**

**अन्वयार्थः-** (आत्मीयं सुखम् अन्यजातम्) आत्मसुख अन्य से उत्पन्न होता है [ इति या परत्र (अन्यत्र) वृत्तिः] इस कारण जो पर में वृत्ति है (तत् आत्मनः मिथ्यात्वम्) वह आत्मा का मिथ्यात्व (उलटापना) है, (अकप्रदं) दुःखदायी (निगदितम्) कहा गया है। (इदानीं जनः मुञ्चेत्) उसे अब मनुष्य छोड़ दे। (मम आत्मनि एव सुखम्) मेरी आत्मा में ही सुख है (इति अनुवदन्) इस प्रकार समर्थन करता हुआ (बाह्यात् यदा निवृत्तः सन्) जब बाहरी पदार्थों से निवृत्त होता हुआ (आत्मा आत्मनि विलगति) आत्मा स्वयं में तल्लीन (यानी आत्ममात्र) हो जाता है। (एतत् सम्यक्त्वम्) ही सम्यक्त्व [सम्यक्पना] है। (अहो! सदा विजयताम्) [यह सम्यक्देवता] अहो! सदा जयवन्त रहो ॥१०१॥

**विशेषार्थ-** हरेक शरीरधारी सुख की खोज में है, वह चाहता है कि मुझे सुख प्राप्त हो, दुःख कभी न हो, मैं सदा सुखी बना रहूं, परन्तु कैसे बनूं यही भावना इसके मन में निरन्तर बनी रहतीहै, क्योंकि इसे यह पता नहीं है कि सुख तो मेरी आत्मा का अपना गुण है, वह मेरा मेरे पास है। यह तो समझता है कि सुख कहीं बाहरी चीजों में, खाने-पीने में और कोमल पलंग पर लेट लगाने में है। इसलिये इसका

लगाव उन्हीं के पीछे हो रहा है। जैसे हरिण अपनी नाभि की सुगन्ध को बाहर की सुगन्ध समझ उसे ढूंढने में इधर-उधर भटकता फिरता है, वैसे ही यह संसारी जीव भी बाह्य विषयों में सुख मान कर उनमें झम्पापात लेता है, उन्हीं के पीछे लगा रहता है। बस, यही इसकी भूल है, मिथयात्व है, उलटापन है जो कि इसे दुःख देने वाला है। अतः आत्महितैषी जीव को चाहिये कि अपने इस मिथ्यात्व को दूर करे। मिथ्यात्व दूर हो जाना ही सम्यक्त्व है जो कि सुख देनेवाला है, आनन्दस्वरूप है। सो जब यह जीवात्मा अपनी उस चिरन्तन भूल को सुधार कर ऐसा मानने लग जाता है कि सुख तो मेरी आत्मा का ही सहज स्वभाव हे, वह आत्मा को छोड़कर अन्यत्र कहां हो सकता है तो फिर व्यर्थ की इन बाहरी बातों से दूरहोता हुआ स्पष्टरूप से आत्मतल्लीन यानी अपने आप में आत्ममात्र हो रहता है, उसी का नाम वास्तविक सम्यक्त्व है। मतलब यह कि बिगड़ी हुई हालत का नाम मिथ्यात्व और सुधरी हुई सहज स्वाभाविक शुद्धावस्था का नाम सम्यक्त्व है, सो यह सम्यक्त्वदेवता सदा जयवन्त रहो। अब अन्त में अपनी मनोभावना क्या है-सो प्रकट करते हैं-

**भूयाज्जिनशासनं प्रभावि राष्ट्रे येंन जनस्य विचारः।**
**मन्जुतमाचारेण च वाचि ललित्वेन समस्तु संयुतः ॥१०२॥**

**अन्वयार्थः**- [जिनशासनं राष्ट्रे प्रभावि भूयात्, येन जनस्य विचारः मञ्जुतमाचारेण (= मञ्जुतमेन आचरणेन) च वाचि ललित्वेन (= मनोहरत्वेन) संयुतःसमस्तु।] जिनशासन राष्ट्र में प्रभावी हो, जिससे मनुष्यों के विचार सुन्दर आचरण सहितहों तथा वाणी में मनोहारिता व कोमलता आवे॥१०२॥

**विशेषार्थ**- देश भर में श्री जिन भगवान् का शासन फैले; सब लोग उसके मानने वाले बनें ताकि हरेक आदमी का विचार सदाचार सहित होते हुए भले व्यवहारयुक्तहो, यही मेरी सद्भावना है।

**सहसूद्वितयात् सूर्य-संख्यांके विक्रमाब्दके।**
**भव्यजीव प्रबोधाय बोधाय च निजात्मनः ॥१०३॥**

**वर्षायोगे हिसारस्य श्रीसमाजानुरोधतः।**
**भूरामलेन रचितः सम्यक्त्व-सारदीपकः॥१०४॥**

**अन्वयार्थः**- (विक्रमाब्दके) विक्रमसंवत् [सहस्रद्वितयात् (=सहस्रद्वयात्)] दो हजार [सूर्यसंख्यांके (=द्वादशसंख्यांके)] बारह में (भव्यजीवप्रबोधाय) भव्य जीवों को बोध देने के लिये (च निजात्मनः बोधाय) और स्वयं को भी बोध देने के लिये (वर्षायोगे) चातुर्मास के काल में (हिसारस्य श्रीसमाजअनुरोधतः) हिसार नगर की श्री दिगम्बर जैन समाज के अनुराध के कारण से (भूरामलेन) भूरामल के द्वारा (सम्यक्त्वसारदीपकः रचितः) (यह) सम्यक्त्वसारशतक रचा गया॥१०३-१०४॥

यह "सम्यक्त्वसारशतक या दीपक" नाम का ग्रन्थ श्री वीर विक्रमादित्य संवत् २०१२ में चातुर्मास के समय में श्री दिगम्बर जैन समाज हिसार की प्रेरणा से सभी भव्य जीवों के कल्याण के लिये एवं अपने आपके उपकार के लिये भी भूरामल (अनन्तर आचार्य ज्ञानसागरजी महाराज) ने बनाया है।